सच्ची अहिंसा के बिना सच्चा धर्म नहीं मिलता

और

जहाँ अनेकांतवाद हो वहीं सच्चा धर्म होता है। आचार्य हेमचंद्राचार्य आचार्य हीरविजयसूरि आदि महाराजाओं ने राजाओं द्वारा अहिंसा का प्रचार करवाया पर किसी मस्जिद या मंदिर तोड़ने के लिए प्रोत्साहन देने का कार्य जैन साधन कभी नहीं किया। जैन धर्म की नीति रचनात्मक एवं मंडनात्मक ही रही है।

जैन धर्म की कुछ मान्यताओं की अन्य धर्म की मान्यताओं के साथ तुलना करने से जैन धर्म की उदारता का स्वरूप स्पष्ट हो सकेगा।

ये है उसकी उदारता के चंद नमूने

(१) किसी भी आत्मामें मोक्ष की तीव्र अभिलाषा उत्पन्न होने पर वह एक दिन अवश्यमेव मोक्षमें पहुँचेगी।

(२) इस प्रकारकी भावना पैदा होने के लिए वह जैन ही हो ऐसी कोई बात नहीं।

(३) जैनधर्मका दुश्मन बनने पर भी अगर उसमें मोक्षेच्छा तीव्रतासे उत्पन्न हो गई तो अंतमें वह मोक्षमें जायेगा।

जिस भवमें (जिस शरीर में) वह मोक्षमें जानेवाला हो उस भवमें उसका जैन कुलमें ही जन्म लेना चाहिए यह आग्रह भी नहीं है।

जिस शरीरसे निकलकर वह मोक्षमें जानेवाला है उस शरीरमें उसने जैनधर्मका कोई बडा गुनाह किया हो या उसका विरोधी बना हो ऐसा भी सम्भवित है।

जैनधर्मको माननेवाला ही स्वर्गमें जायेगा और अन्य सब नर्कमें जायेंगे ऐसी जैनधर्मकी मान्यता नहीं है।

जैन मातापिताका पुत्र हो फिर भी उसका अयोग्य आचरण हो तो वह नर्कमें जायगा और जैनकुलमें नहीं जन्मा हुआ कोई जैनधर्म का पालन तो क्या पर जैनधर्म के नाम से परिचित न होने पर भी स्वर्गमें जा सकता है।

पर इतना तो सुनिश्चित है कि रागद्वेषसे मुक्त बना हुआ कोई भी 'जिन' कहलाता है और उनका बतलाया हुआ धर्म ही 'जैनधर्म' है।

जिस प्रकार नदीके द्वारा सभी झरने एक होकर समुद्रमें मिलते हैं उसी प्रकार एक वीतरागदशा के द्वारा ही सब मोक्षमें जाते हैं। इस प्रकार मोक्षरूप सागरसे मिल जानेवाली नदीका एक नाम 'जैनधर्म' है। इसी उदारता

कारणसे जैनधर्मके अनुयायियोंमें या आचार्योंमें कभी धर्मांधता सच कहें तो यह माहांधता भी नहीं आई। जैनधर्ममें यह आग्रह कभी नहीं है कि जो जैनधर्मका पालन नहीं करता उस पर जुल्म ढोंगा–अत्याचार करो।

पर

सबसे पहले अपने जीवनमें संपूर्ण रूपसे पवित्र से जैनधर्मका आचरण करो। फिर दूसरों को प्रेमभाव से तथा करुणाभाव से सत्य समझाओ। वह भी इस प्रकार कहकर नहीं कि तू झूठा है पर इस प्रकार कहकर कि भाई तेरा मान्यतामें मैं कहूँ इतना सुधार कर मुझसे विरुद्ध मत रखनेवालाका झूठा है यह कहने की अपेक्षा उसका कुछ स्वीकार ले जिसमें तेरी सच्चाई प्रतीत होगी यही है स्याद्वादका संदेश।

सरल भाषामें अगर कहना हो तो किसीका काना अपेक्षा ' भाई संपूर्ण देखनेके लिए दो आँखोंकी आवश्यकता है' ऐसा कहना यही स्याद्वाद है।

फिर भी जैनधर्मियोंकी संख्या जैनधर्मके उग्र तप त्याग संयम पालनकी विकटताके कारण इस जमानेमें कम हो तो कोई आश्चर्य नहीं है। इसके लिए आचार्य विनोबाजीके दो शब्द काफी हैं।

'जैनोंमें दूसरे धर्मोंकी अपेक्षा संख्याका मोह कम है। मनसे लोग पूछते है कि आज जैनियोंकि संख्या कम क्यों है ? मैं कहता हूँ कि कम संख्या बुद्धिमानीका निशाना है। सक्कर मिठी है वह दूधमें घुलमिल जाती है तो अपना अस्तित्व व्यापक बना देता है। सक्कर पिघलने पर लोग कहते है ' दूध मीठा है ' पर वास्तविक बात तो यह है कि वह सक्करकी मिठास है। जैन भी अन्यों में घुलमिलकर उनमें चुपचाप मधुरता भर देते हैं। महाराष्ट्र में जब बालक को पाठशाला में भर्ती किया जाता है तो सबसे पहले उसे 'श्री गणेशाय नमः' सिखाया जाता था। वहाँ के बालक वहीं पर शिक्षक जैन थे इसलिए दूसरा पाठ 'ॐ नमो सिद्धम्' पढ़ाया जाता था। आज भी इसी प्रकार से लिखा जाता है।

आज जैन धर्म बहुत छोटा है (संख्या की अपेक्षा) पर सक्कर की तरह वह अपना अस्तित्व अन्यों में व्यापक कर अनश्वर रीति से रहा है। मात्र संख्या बढ़ाना मूल है गौण बात है।'

(विनोबा भावे जैन भारती वर्ष-१५ अंक-१६)



# प्राचीनता अनादिता

भारत देश अपनी पुरानी संस्कृति के लिए दुनिया में परिचित है।

भारत में भूतकाल में सतपुरुष दिव्यज्ञानी महात्मा विराजते थे। भूत-भविष्य-वर्तमान को हस्तामलकवत् जान सकते थे। दुनिया के इतिहासकारों ने भी इस बातका समर्थन किया है। इसलिए भारत 'पुराना सो सोना' कह कर उसपर गौरव रखता है जो स्वभाविक ही है।

जैन धर्म भी पुराना है। तुम पूछोगे कितना पुराना? इसका जवाब है इस दुनिया के जितना पुराना।

शायद यह बात आपके समझ में न आयेगी। पर यह हकीकत है कि जैन धर्म दुनिया के जितना ही पुराना है।

यह बात कितने ही जिनेतर विद्वानो ने[1] स्वीकार की है। विज्ञान इतना बढा है फिर भी ज्ञान का विकास बहुत कम परिणाम में हुआ है जिससे इतिहासकारो ने दो काल खण्ड माने है।

(१) ऐतिहासिक काल (२) प्राग् ऐतिहासिक काल

सब विद्वानों ने निःसंदिग्ध शब्दों में स्वीकार किया है कि प्राग् ऐतिहासिक काल में जैन धर्म का अस्तित्व था। कोई भी पूछ सकता है कि इसका सबूत क्या है? किन प्रमाणो से आप प्रमाणित कर सकते हैं। कि जैन धर्म दुनिया का सबसे प्राचीन धर्म था?

---

1 "It is impossible to know the begining of Jainism"

Major General Forlong

जैन धर्म की आदि जानना असंभव है।

Jainism began when this world began, I am of the opinion that Jainism is much older than vedas

Swami Ram Misharaji Shastri
Prof San krit College,
Banares

"जबसे यह विश्वका प्रारंभ है तब से जैन धर्म विद्यमान है। मैं तो मानता हूँ कि जैन धर्म वैदिक धर्म से भी प्राचीन है।"

कारण ?

दुनिया के जितना ही वह प्राचीन है। उसके प्रथम स्थापक की बात कहना भी मुश्किल है।

भगवान महावीर भी जैन धर्म के प्रथम[2] स्थापक न थे। वे तो मात्र जैन धर्म के इस अवसर्पिणी के सबसे अन्तिम यानी २४ वे तीर्थंकर थे।

भगवान महावीर ने यह कभी नहीं कहा था कि मैं इस नये धर्म का प्रस्थापन करता हूं। उनके उपदेश में उन्होंने साफ तौर पर कह दिया है कि मैं तो वह तत्त्व कह रहा हूं जो पुराने काल में अनंत तीर्थंकरों के द्वारा कहा हुआ है। उसको ही दुहराता हूं।

---

2 Bhagwan Mahavir again taught Jainism Before him there were twenty-threee (23) Teachers They also propagated Jainism From this the antiquity of Jainism is established

– Lokmanya Bal Gangadhar Tilak

भगवान महावीर ने जैन धर्म का पुनः प्रकाश किया था। उनके पूर्व भी २३ तीर्थंकर हो गये जिन्होंने भी जैन धर्म का प्रचार किया था। इससे जैन धर्म की प्राचीनता प्रमाणित होता है।

इस प्रकार जैन धर्म ग्रंथो की दृष्टि से जैन धर्म का सबसे प्रथम स्थापक कोई भी नहीं है।

तुम पूछोगे कि क्या ऋषभदेव तो पहले तीर्थंकर हैं न? हाँ, इस अवसर्पिणी काल की दृष्टि से वे पहले तीर्थंकर हैं अनन्तकाल की अपेक्षा से नहीं।

कारण?

उन्होंने भी यही कहा कि "अनंत तीर्थंकरों ने जो कुछ कहा है वही मैं कहता हूँ। कुछ भी नया नहीं कहता।"

इस प्रकार जैन धर्म का कोई भी तीर्थंकर यह नहीं कहता कि मैंने नया धर्म कहा है।

अन्य सब धर्मों के संस्थापकों के नाम हम मिलते हैं। इन संस्थापकों का ने–सबसे पहले संस्थापकों ने–उनके ही धर्मग्रंथोंकी रचना की जिससे जगतका सबसे प्राचीन धर्म जैनधर्म है यह स्वभाविकता से ही सिद्ध हो जाता है।

पर,

अगर कोई प्रतिवाद करे कि यह तो सब प्राक् ऐतिहासिक काल की बात है इसलिए यह विश्वास के योग्य नहीं है। तीर्थंकरों ने कहा है कि हम जैनधर्म के प्रथम स्थापक नहीं

हमें तो जनधम दुनियाका सबसे प्राचीन धर्म है इसके लि
ऐतिहासिक प्रमाण की आवश्यकता है।

आज उपलब्ध ग्रथोमे प्राचीन से प्राचीन ग्रथ हिंदु वेद मा
जाते है। सब विद्वान वेदों को कमसे कम पांच हजार वर्ष पूर्व
मानते है।

अब आप कहेंगे कि फिर तो हिंदुधम ही प्राचीन कहलायेगा
क्योंकि उसके ग्रथ तो जनधम के ग्रथोसे भी प्राचीन है।

पर

भाई! उन वेदों से ही जनधम प्राचीन प्रमाणित होता है

कारण ?

वेदों में भगवान ऋषभदेव भगवान अरिष्टनेमि आदि
नाम आते हैं। केवल नाम ही नहीं उनके मत्र भी हैं। इस
स्वय प्रमाणित हो जाता है कि वेद लिखाये गये उससे पह
जैनधम का अस्तित्व था। जनधम के तीर्थकरो की बात तो उ
समय भी मशहूर थी।

वेदो में आनेवाले ये नाम आरण्यक श्रीमद् भागवत औ
पुराणों से भी समर्थित है उसमें जनधम के चोबीस तीर्थकरो
बात का स्विकार है। भगवान ऋषभदेव का चरित्र भी व
मिलता है।

गजुश्य गीरनार आदि जनों के परम पवित्र स्थाना का भी वहाँ उल्लेख हैं। वेदा में प्राग मनाने जनधम की प्राचीनता सिद्ध हाती हैं।

डा हमन जेकोबी, सवपल्ली [1] राधाकृष्णन लोकमान्य तिलक आदि भारतके और बाहरके विद्वानाने भी यह प्रमाणित कर दिया है कि 'जैन धम प्राचीन धम है।'

वेदान्त [2]परिव्राजकाचायन भी मान्य किया हैं कि जनधम यही प्राचीन धम है।

मोहन-जो-डेरा के प्रसिद्ध शहर की सस्कृति पाच हजार वष पुरानी मानी जाती है उसमे से उपलब्ध योगमुद्रावाली प्लेट[1]

1 There is nothing wonderful in my saying that Jainism was in Existance long before vedas were composed

२ आज म आपके सामने स्विकार करता हूँ कि प्राचीन धम परमधम जा कोई सच धम हो ता वह जन धम हैं। जो बाते पुराणों में कही है वे सब जन शास्त्रा से सकलित हैं। 'परमहंस परिव्राजकाचाय स्वामी योगी जीवानद'

1 Seal No 449 reads Jineshwar

और सील में (Seal) ऊपर जिनवर नाम भी एक विद्वान ने पढ़े हैं।

इस के उपरान्त मोहन–जो–दरो की सभ्यता का संबंध जितना जैनधर्म से है उतना अन्य किसी संस्कृति से नहीं है। इस प्रकार भूस्तर शास्त्रके द्वारा भी जैनधर्मकी प्राचीनता सिद्ध होता हैं।

3 ईजिप्तमें लाखों वर्ष पहले जो धर्म प्रचलित था वह भी जैनधर्मके समान ही था यह बात विद्वान मानते हैं।

अबतक उपलब्ध प्राचीन मूर्तियोंमें सबसे प्राचीन मूर्ति अगर कोई हो तो वह तीर्थंकरोंकी ही है जो पटना के संग्रहालयमें हैं।

ब्राह्मी लिपिमें लिखित जैनधर्म के पाषाण लेख भी असंख्य हैं।

प्राचीन गुफाएं मूर्तियाँ आदि सब जैनधर्म की प्राचीनता सिद्ध करते हैं।



3 The religion of very ancient Predynastic Egypt, supposed to be lakhas of years old appears to be quite akin to Jainism

'Robert Churchwell'

७५

# प्रसार

एक भूगर्भशास्त्रीय विद्वान ने एक स्थान पर लिखा है कि यदि तुम भारत के किसी भाग के ऊपर सात मील के व्यास में जमीन में खुदाई करो तो कम से कम जैन संस्कृति का एक अवशेष अवश्य तुम्हें मिलेगा।

मेरे या तुम्हारे समान कोई यह बात करे तो अतिशयोक्ति कहकर हंसी में वह उड़ाई जाय पर जब भूस्तरशास्त्री विद्वानों की ओर से यह अभिप्राय प्रकट होता है तो इसके भी कुछ खास कारण होने चाहिए।

एक समय था कि जब जैन धर्म फूलाफला था। भारतभर में यह प्रमुख धर्म था। भारतीय मत दर्पण नाम के पुस्तक में उस समय जैनों की संख्या ४० करोड की बताई है।

परदेशी प्रवासी ह्यु-एन त्सांग और इत्सिंग के द्वारा किये गये लेखों में जैन धर्म के विशाल श्रमणसंघ तथा का वर्णन मिलता है।

श्रेणिक उदायी चद्रप्रद्योत सम्प्रति खारवेल, प्रियदर्शी अशोक, चद्रगुप्त कुमारपाल आदि अनेक जैन राजाओ ने जैन धर्म का प्रशसनीय प्रसार किया है।

श्रेणिक राजा के समय में उनके महामंत्री अभयकुमार ने (आज के एडन) आर्द्रपुर के राजकुमार को विशिष्ट रीति से जैन धर्मी बनाया था जो अत में जैन साधु बना।

महान सम्राट सिकन्दर भारत विजय के बाद यहाँ की सस्कृति अपने साथ ले जाना चाहता था। वह अपने साथ जैन साधु को ले गये थे जिस का वर्णन ग्रीक इतिहासकारों के लेख से उपलब्ध होता है।

आज भी एथेन्स में उस जैन साधु की समाधि होने की मान्यता प्रचलित है।

बौद्ध धर्म के महावश पुराण के उल्लेख से प्रमाणित होता है कि सिलोन में भी जैन धर्म का प्रसार था। वहाँ के राजाने जैन मुनि के लिए एक स्थानक बनवाया और श्रावकों के लिए मंदिर बंधवाया था।

रोम के संग्रहालय में भगवान पार्श्वनाथ की भव्य प्रतिमा है। पूछताछ से मालूम हुआ वह अमेजान नदी तट के किसी गुफा से प्राप्त हुई है।

ईसाई धर्म संस्थापक येशुख्रिस्त की जैन साधु से मुलाकात हुई थी। इसका उल्लेख मिलता है। तिबेट में हिमगीरि ... से प्राप्त एक ताडपत्री पर इस घटना का उल्लेख ... है।[१]

इस प्रकार भारत की सीमा से दूर जैन संस्कृति के अवशेष मिलते हैं। भारत ही नहीं बल्कि भारत के बाहर भी ऐसी ... मिलती है जिनपर जैन संस्कृति की छाप है। अन्याय कारणों से उनका धर्म परिवर्तन हुआ है फिर भी वे अपने परंपरागत संस्कार भूल नहीं पाते।

बंगाल का मूलधर्म जैन धर्म था जिसे प्रबोधचंद्रसेन नामक विद्वान ने प्रमाणित किया है और आज की प्राचीन बंगाल की ... ही जानिया में जैन संस्कारों की झलक दिखाई देती है।

इस प्रदेश में सराक नामकी जाति दिखाई देती है। विद्वानों ने प्रमाणित किया है कि 'सराक' शब्द 'श्रावक' शब्दका अपभ्रंश है। प्राचीन काल में जैन धर्म के लिए अहत्धर्म-श्रावकधर्म

---

Some of the Jaina priest persauded him to accept Jain religion

M C NOTOVICH
(Christ in India)

थे पाँच महाकाव्यों के रचयिता जैन मुनि ही थे। 'नन्नूल' जैसा तामिल का आदि व्याकरण भी जैन साधु की रचना है।

कन्नड भाषा के निर्माण में तामिल भाषा के निर्माण से भी अधिक श्रेय जैन संस्कृति को प्राप्त है।

कन्नड भाषा के आदि कवि पम्प भी जैन थे।[1]

कन्नड साहित्य के सब अंगों में जैन साहित्य सम्पन्न होकर विकसित बना है। हिन्दी राजस्थानी गुजराती उर्दू इंग्लिश, फ्रेंच जर्मन आदि भाषाओं में भी विपुल जैन साहित्य निर्मित हुआ है। आज भी जैन साधु एवं श्रावकों के द्वारा अविरत साहित्य सृजन एवं प्रचार जारी रहा है।

अर्धमागधी संस्कृत प्राकृत मूलपिशाची अपभ्रंश भाषाओंमें जैन साहित्य विपुल एवं व्यापक है जो साहित्य की समझ हो आज भरता है। एक विद्वान का कथन है कि अगर संस्कृत साहित्यमें

1 The first poet of Kanada language is a Jain The credit for writing the ancent and the best literary work goes to the Jainas

Dr R R NARSHIN ACHARYA

से जैन साहित्य निकाल दिया जाय तो बेचारी संस्कृत कविता की क्या दशा होगी[1] ?

एक साथ एक नहीं पर एक श्लोक के सात सात अर्थ हो और प्रत्येक अर्थ से अलग अलग कथा निर्माण हो ऐसा अद्भुत 'सप्त संधान' काव्य जैनाचार्य की ही कृति है।

मात्र एक ही पद " राजानो ददते सौख्यम ' के आठ लाख अर्थ कर देनेवाले जैन मुनि है।

इस प्रकार संस्कृत भाषा की अद्भुत एवं अनोखी उपासना कर संस्कृत भाषा को विश्व की महानभाषा का बिरुद दिलानेवाले जैनाचार्य है।

महान वैराग्यरंग से रंगने पर भी जैन मुनियों ने कामशास्त्र, संगीतशास्त्र रत्न परीक्षा तथा ज्योतिष जैसे शास्त्रों को भी ज्ञान दृष्टि से पुष्टकर उसे समृद्ध बनाया है।

  

1 Now what would Sanskrit poetry be without the large Sanskrit litrature of Jains

Dr HERTL

# जैन कला

जैन साहित्य ने न केवल भारत के साहित्य सृजन में अपनी सर्वतोमुखी प्रतिभा को विकसित किया बल्कि उसने स्थापत्य कला तथा चित्रकला से भी इस देश को विभूषित किया है। धर्म धर्मकला का अन्तिम शिखर है यह बताने की क्षमता इन दिशाओं में अनेकानेक शिल्पों की निर्मिता हुई।

प्राचीन स्तूप, गुफाएँ, गुफामंदिर तथा अन्य शिल्पों का सृजन हुआ। बिहार की बाराबर की आकृति, भुवनेश्वर की, उदयगिरि–खण्डगिरि की हाथी गुफाएँ, पदुकोट्टई की सित्तनवासल की गुफा, हाल ही में नासिक के पास प्राप्त २४०० वर्ष पुरानी महाराष्ट्र गुफाएं, गुजरात में गीरनार तथा ढाँक की गुफाएं, मथुरा के स्तूप, इलोरा की गुफा मंदिर जैन ही नहीं अपितु सम्पूर्ण भारत के इतिहास के मूर्तिमान मानस्तम्भ है।

दक्षिण की सितानवासन गुफा के दीवार चित्र तथा कल्पसूत्र उत्तराध्ययन आदि सुनहरे अक्षरो में लिखित शास्त्रो के चित्रो ने प्राचीन चित्र जगत में एक महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त किया है।

पूरे एशिया में ही नही पर शायद दुनिया में एक ही छोटी टकरी पर छोटे बडे लगभग २५०० से ३००० मंदिरो का निर्माण करनेवाला शत्रुंजय का जीर्णोद्धार सचमुच अभूतपूर्व ही है।

संगमरमर के सफेद पत्थरोंमें से दूध जैसी उज्वल मीठी धारा सी संगीतधारा का प्रवाहित करनेवाला जैन शिल्प ही है।

आबू देलवाडा कुमारिया अचलगढ तथा राणकपुर की पत्थर की खुदाई भारत में ही नही अपितु दुनिया में भी शिल्पशास्त्र का अमोल खजाना है।

कीमती रत्नोंसे लेकर मामूली रत से बनी हुई लाखो नही करोडो जिनमूर्तियो से भारत को विभूषित एवं मंडित करनेवाला जैनधर्म ही है।

आज भी जैन मंदिरो में संगीत शिल्प चित्र और खुदाई के अमोल नमूनो का अपार संग्रह है।

अहिंसा अनेकांत अपरिग्रह आदि से
जैन संस्कृति ने केवल भारत में ही नही
आचार विचार में अभूतपूर्व परिवर्तन लाये है

पशुवध तथा मनुष्यवध की शास्त्रवार्ता को इसी संस्कृति ने ही दबा दिया। आज इस प्रश्न को धर्म में अब कोई स्थान प्राप्त नही है।

सत्यांश हर सबके समन्वयमें है यह दिव्यदृष्टि इसी संस्कृति का प्रभाव है। वस्तुमात्र को एक ही दृष्टि से नही अनेक ही नहीं पर असंख्य एवं अनंत रीतिओ से विचारा जा सकता है इसलिये सत्य हमेशा सापेक्ष होता है यह महासत्य इसी संस्कृति की देन है।

इस प्रकार मौलिक चिंतन धारा की पुनित देन से जैनधर्म ने मानव मात्र का उपकार किया है।



उमड़ती है। तब तेरे या तेरे शासन के प्रति द्वेष तो पैदा ही कैसे होगा?

इस प्रकार उनके समान निर्ग्रन्थसाहित्य के मुक्त मार्मिक का मनमयूर रूप से नृत्य करता हो फिर हमारे जैसे सामान्य जन का हृदय असीम रूप में भर जाय इसमें आश्चर्य क्या है?

पर पर पर

यहाँ सोच इतना ही रखो

यह

किसके प्रकाश से?

किसके प्रभाव से?

और

किसके पुरुषार्थ से?

तीर्थंकर भगवान के केवलज्ञान के प्रकाश से

निर्ग्रन्थ-त्यागी महाव्रतधारियों की पुनित आराधना से

शासन के लिये तन-मन-धन निछावर करनेवाले उदारचरित श्रावक श्राविकाओं के पुरुषार्थ से

इस लिए संख्या मोह छोड़कर सामर्थ्य का मोह रखो।

प्रचार मोह छोड़कर प्रभाव का ध्यान रखो।

धर्म और

इसमें भी महान जैन धर्म के लिये प्रचार की नहीं आचरण की आवश्यकता है।

आचार आचार होगा
प्रचार आचार होगा (प्र + आचार)
तो
प्रचार अपने आप होगा।
इस लिये आवश्यकता जैन बनाने की नहीं है पर
जैन बनने की
जिन बनने की
जिनेश्वर बनने की है
एक बार जिनेश्वर बनने पर
सम्पूर्ण विश्व तुम्हारे चरणों पर झुकेगा।
और
और घर जैन होगा।

  

# हाँ हमे भी स्वीकार है.....!

यहाँ विश्व के गणनापात्र श्रेष्ठ विद्वानोंके जैन धर्म के विविध पहलुओं के विषय मे अभिप्राय दिये हैं

लगभग सब व्यक्ति ख्यातनाम होने से उनका परिचय इस छोटीसी पुस्तिका में देना असंभव है। पर इनमें एक भी व्यक्ति जन्मजात जैन नहीं है।

दो तीन युरोपियन विद्वान जैन तत्त्वज्ञान से आकृष्ट होकर कर्म से जैन बने हैं। बाकी सब अपने अपने धर्म का पालन करते हुए भी किस प्रकार जैन धर्म के विविध पहलुओं की महत्ता को स्वीकृति देते हैं यह बतानेका यह प्रामाणिक प्रयास है।

वाचक जैन हो या जैनेतर किसीके भी लिए यह आवश्यक नहीं सब अभिप्रायों को वाचासा अपने सिर आँखों पर चढ़ावे।

पर

सच तो यह है कि उन विद्वानों ने पुरुषार्थ से जिन तत्त्वज्ञान का मंथन कि

४

कर। अन्य के अभिप्रायों के दाग में रमन मात्र से तुम सत्य के समीप नहीं पहुंच सकोगे।

इस लिए इन सब अभिप्रायों का शिक्षा सूचन समझकर तुम अपने अभिप्राय पर दृढ बनो। अपना स्वयं अभिप्राय बनाओ।

  

Jain has contributed to the world the sublime doctrine of Ahimsa No other religion has emphasised the extent that Jainism has done Jainism deserves to become the universal religion because of its Ahimsa doctrine

जैन धर्म ने दुनिया को उच्चगामी अहिंसा तत्त्व की देन दी है। अन्य किसी धर्म ने अहिंसा को आधार एवं विचार में जैनधर्म के समान महत्त्व नहीं दिया। जैन धर्म अपने अहिंसा के तत्त्वज्ञान के कारण विश्वधर्म बनने योग्य है।

डा. राजेन्द्रप्रसाद
भारत के प्रथम राष्ट्रपति

  

Lord Mahavira proclaimed in India that religion is a reality and not a mere social convention It is really truth '

'भारत में भगवान महावीरने उद्घोषणा की, कि धर्म मात्र सामाजिक रूढि नहीं वह वास्तविक सत्य है।"

डा. रविन्द्रनाथ टागोर

  

'सज्जनो !

आप जानते हैं कि मैं वैष्णव सम्प्रदाय का आचार्य ही नहीं हूं पर इस सम्प्रदाय का सब प्रकार से रक्षक हूं। और इस सम्प्रदाय की ओर टेढी नजर करनेवाले को सीधा करनेवाला भी हूं फिर भी इस जाहिर सभा में सत्य के खातिर मुझे यह कहना पडता है कि जैनों का ग्रन्थ समूह सारस्वत महासागर है।'

स्वामी राममिश्र शास्त्री, काशी

  

Yes ' his religion (Jainas) is the only true one upon earth primitive faith of all mankind '

हां ! जनधर्म ही विश्व का सत्य धर्म है। मानव जाति का सर्व प्रथम धर्म जैन धर्म भी है।

रेवरेंड ए जे डुबोइस

  

In Jainism I find solution to the here to unsolved problem of existence. I find plain answers to difficult questions which connot be truthfully refuted and which sink in to and satisfy every corner of the brain and which if attacked by a searching criticism show up only still brilliantly.

अब तक मैं अस्तित्व के उलझी हुई समस्या का समाधान जैन धर्म से पा सका हूँ। कठिण समस्याओं के सरल उत्तर ऐसे हैं कि जिसका प्रतिवाद कोई भी न कर सके। फिर भी जब उसका खण्डन किया जाता है तब उसका समाधान उज्वल स्वरूप में बाहर आता है।

एच वारन लन्दन

(वारन महोदय ने सात व्रतों का स्वीकार कर जैन बनके जैन धर्म का लण्डन में प्रचार किया है।)

  

वे (भगवान महावीर) एक अगाध सागर थे। जिसमें मानव प्रेम की तरंगे ही ऊंची उठती थी। केवल मानव ही क्यों जीवमात्र की भलाई के लिए उन्होंने सब कुछ निछावर कर दिया।"

महात्मा शिवव्रत लालजी वर्मन एम ए

(अनेक पत्रों के सम्पादक तथा वेदान्त करपद्रुम आदि अनेक ग्रंथों के लेखक)

नम अननीलनने जन ग्रथो म आलखित परपरा की पुष्टि की ह । य नव मनाइन जन धम तथा उसकी अतिप्राचिनता के प्रमाण प्रस्तुत करते ह ।

मेजर जनरल फर्लांग

  

All upper Western North Central Asia then sav 1500 to 800 B C existed throughout India an ancient nd highly organised religion philosophical ethical and severaly ascetical viz Jainism, out of whi h clearly developed the early ascetical features of Brahminism and Buddhism

और उस समय ईसास पूव १५ ० से ८०० सम्पूर्ण हिन्दुस्तान में अति प्राचीन तथा सु यवस्थित और दार्शनिक नतिक तथा पूण सयमयुक्त धम विद्यमान था। यह धम ही जनधम था। इसीके सहारे पारम्भिक बौद्ध तथा ब्राह्मण धम व साधुओं के नीति नियमो का विकास हुआ।

डा इ थामस
(शार्ट स्टडीज इन दी सायन्स ऑफ कपरेटिव रिलीजियन)

  

जनिया में २२ वे तीथकर नेमिनाथ ऐतिहासिक पुरुष माने जाते है। भगवद्गीता के परिशिष्ट में श्री बर्वेजी ने स्वीकार किया है कि नेमिनाथ श्रीकृष्ण के चचेरे भाई थे। अगर जैनों के २२ वे तीथकर नेमिनाथ कृष्ण के समकालिन थे तो शेष इक्कीस तीर्थकर कीतन प्राचीन समय में विद्यमान होंगे इसका अनुमान पाठक ही लगा ले।

डॉ फुहरर
(एपिग्राफिआ इण्डिका वाल्युमर)
पृष्ठ १८

❖ ❖ ❖

Jainism is completely different from Hinduism and independent of it

जैनधम हिंदुधम से बिलकुल भिन्न एव स्वतत्र धम है।

श्री कुमारस्वामी शास्त्री
मद्रास हाईकोट के चिफ जस्टीस

❖ ❖ ❖

जब हिंदुओ ने देखा कि जनधम का असर उस मन को प्रबल बना रहा है तब मत्र हिंदुओ ने सोचकर

'The Jain philospher as I know is free from dogmatism Frankly realistic and stands in close to other realistic chool of thought They have left for the postreity a full fledged philosophy which is indeed in valuable heirloom

मोहम्मद अब्दुल वहीदखान
डायरेक्टर आफ आर्कियालाजी (पृ ११) ए पी

  

गुजराती भाषा के साम्पणिक स्वरूप का आरम्भकाल (जैन) आचार्य हेमसूरी का समय स (१२२९) ज्ञात होता है और शालिभद्रसूरि नाम के जैन साधु ने भरतेश्वर बाहुबली रास' नामका वीर रस काव्य वि स १२४१ जैसे प्राचीन काल में रचा था। प्राचीन गुजराती से लेकर अर्वाचीन गुजराती तक के पुराने जैन कवियों कि क्रम ने ऐसा कमाल बतलाई है कि उनकी परिचयात्मक सूचीके चार बृहद ग्रन्थों के लगभग २००० से अधिक (रॉयल १६ पेजी) पृष्ठ छपे हैं।

प्रो केशवराम के शास्त्री
गुजरात के प्रसिद्ध भाषाशास्त्री

  

'प्राचीन रूढ़िवादी हिन्दुधर्म के बड़े बड़े आचार्य आज तक यह भी नहीं जानते कि जैनों का स्याद्वाद किस चिड़ीया का नाम है।"

हिन्दी के सर्वोत्तम लेखक महावीर प्रसाद त्रिवेदी
( सरस्वती )

  

जबसे मैंने शंकराचार्य से किया हुआ जैन धर्म का खंडन पढ़ा तबसे मुझे विश्वास हो गया कि इस सिद्धांत में कुछ है। जिसे वेदांत के आचार्य समझ नहीं पाये। आज तक मैंने जैन धर्म के विषय में जितना ज्ञान पाया उससे मेरी यह दृढ़ प्रतीति हुई कि जैन धर्म के मूल ग्रंथ पढ़ने का इन्होंने कष्ट लिया होता तो जैन धर्म का विरोध करने का उन्हें कोई अवसर ही नहीं मिलता।

महामहोपाध्याय गंगानाथ झा
(M A D L L)

  

I may say with conviction that the doctrine for which the name of Lord Mahavira is glorified nowadays is the doctorine of Ahimsa If any practised it to the fullest extent and of of Ahimsa, it was

य धम (अहिंसा) ब्राह्मण और जैन दोनों का है। जैनों ने पूर्णता से जीवन में उतारा है तो ब्राह्मणों ने उसे धर्मभावना का रूप प्रदान किया है जिसे व जीवन का अंग न बना सके। इस लिये यह ब्राह्मणों का फर्ज है कि उन्हों को जैनों के साथ मिलकर इस धर्म का पूर्ण रूप से आचरण करना चाहिये।

प्रा आनन्दशंकर बापूजी ध्रुव
M A L L B
(गुजरात के ख्यातनाम विद्वान्)

  

' Such is the foundation of Jain religion and to its true followers no morality no religion is highest than the precept of Ahimsa therefore they can rightly take pride to be absolute beliver in Universal Brother Hood of all living beings

जैन धर्म का मूलभूत सिद्धांत इस प्रकार है और उसके सच्चे अनुयायी के अहिंसा मन्त्र से अधिक कोई महत्त्वपूर्ण नीति एवं धर्म नहीं है और इस लिये जीवमात्र के बन्धुत्व का उनका दावा सत्य और उचित है।

 

बौद्धधर्म को माननेवाले देशों में मांसाहारियों की अधिकता अब भी जारी है। वे स्वयं तो हिंसा नहीं करते पर अन्य के द्वारा मारे गये बकरे आदि जीवों का मांस भक्षण करने में कोई निषेध नहीं मानते। यह था बौद्धों का अहिंसा तत्त्व जिसका जैनों के द्वारा अस्वीकार किया गया।

वासुदेव गोविन्द आपटे बी ए

  

It is not correct to belive that Buddhism left some Hindu Castas like Brahmins Vaishyas etc. Vegitarian It was actually Jainism which achieved this in Andhra Buddhists eat even to oblige a devottee Jainas do not

यह कहना गलत है कि बौद्ध धर्म के प्रभावसे ब्राम्हण वैश्य जैसी हिन्दू की जातियाँ शाकाहारी रही थी। सच तो यह है कि जैनों के प्रभाव से यहाँ शाकाहार का प्रचार एवं प्रसार हुआ। बौद्धों अपने भक्तों के खातिर मांसाहार करते थे जब कि जैनों ने ऐसा कदापि नहीं किया।

एम गोपालकृष्ण मूर्ति
भा गोपाल गवर्मेंट ट्रेनिंग कॉलेज नलोर

  

Many people might be led to Jainism through Buddhism It is a stage before Jainism The matter of knowledge obscuring karmas is important in this context The Buddhists are on right path If they remove the knowledge obscuring karmas by holy acts they will see truth of Jainism in short time

Jainism was first Buddhism lane from it If we wish to have right understuding of Buddhas of Mahatma Jesus we must be grounded in Jainism

'बहुतसे लोगों को जैनधर्म की ओर बौद्ध धर्म के द्वारा लाया जा सकता सकता है। बौद्ध धर्म प्रथम भूमी है इसमें ज्ञान को आवृत करनेवाला ज्ञानावरणीय कर्म महत्वपूर्ण है। बौद्ध सत्य है अगर वे पवित्र प्रवृत्ति के द्वारा ज्ञानावरणीय कर्म का नाश करेंगे तो जैन धर्म का सत्य थोड़े समय में ही वे समझ पायेंगे। जैनधर्म पहले था और बौद्ध धर्म उसमें से ही पैदा हुआ अगर हम बुद्ध को ईसा को ठीक ढंग से समझना चाहते हैं तो जैनधर्म ही उसकी नींव होनी चाहिए।

मि. जो. एल. जैन
इमर्सन कालेज बोस्टन

(पू. आचार्यदेव विजयसूरीश्वरजी महाराज साहेब के साथ पत्रोत्तर में उन्होंने यह बात स्पष्ट की है)

  

The Jaina Sadhu leads a life which is praised by all. His practise, Vratas and rites strictly shows to the world the way one has to go in order to realise the soul, the Ahimsa. Even the life of a Jain householder is so faultless that India should be proud of him.

"जैन साधु जीवन की सब प्रशंसा करते हैं। जैन साधुओं ने अपने व्रत तथा नियमों का दृढ़ता से पालन कर जगत को आत्मा की प्रतीति का रास्ता बतलाया है। जैन गृहस्थ का जीवन भी ऐसा निर्दोष रहता है कि जिस पर भारत को गौरव रखना चाहिए।"

डॉ. मणिचन्द्र विद्याभूषण



# वेद एवं पुराणों में

# जैन तीर्थंकरों की स्तुति

इस विभाग में वेद, महाभारत, भागवत तथा पुराणों में जैन धर्म की प्राचीनता को प्रमाणित करनेवाले अवतरणों का संग्रह है। इससे यह स्पष्ट होगा प्राचीन व प्रार्वाचीन काल में भी जैन धर्म स्वतन्त्र व्यापक रूप में विद्यमान था कि वैदिक व ब्राह्मण साहित्य में भी उनका नाम गौरव व सम्मान के साथ उल्लिखित किया गया था। अतः रेखांकित शब्दों पर ध्यान दीजिये।

ॐ नमो ऋषभो — यजुर्वेद

ॐ रक्ष अरिष्टनेमि स्वाहा — यजुर्वेद

ॐ त्रैलोक्य प्रतिष्ठितानां चतुर्विंशति तीर्थंकराणां ऋषभादि वर्धमानान्तानां सिद्धानां शरणं प्रपद्ये' — ऋग्वेद

ॐ पवित्रं नग्नमुपवि (ई) प्रसामहे येषां नग्ना (नग्नये) जातिर्येषां वीरा' — ऋग्वेद

ॐ नग्नं सुधीरं दिग्वाससं ब्रह्मगर्भं सनातनं उपैमि वीरं पुरुषमर्हन्तमादित्यवर्णं तमसः पुरस्तात् स्वाहा' — ऋग्वेद

'अहन् बिभर्षि सायकानि, घ वाहन् निष्कं यजतं विश्वरूप अर्हन्निदंदयसे विश्वं भवभुवं ' ऋग्वेद

ॐ नमो अर्हतो ऋषभो ॐ ऋषभं पवित्रं पुरुहूतमध्वरं यज्ञेषु नग्नं परमं माहसंस्तुतं वरं शत्रुंजयं तं पशुरिंद्र माहुरिति स्वाहा। ॐ त्रातारमिंद्रं ऋषभं वदंति अमृतारमिंद्रं हवे सुगतं सुपार्श्वमिंद्रमाहुरिति स्वा" ऋग्वेद

'आतिथ्यरूपं मासरं महावीरस्य नग्नहु। रूपामुपासदामेतत् तिस्रो रात्रीः सुरासुता।" ऋग्वेद

'स्वस्ति न तार्क्ष्यो अरिष्टनेमि स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ' ऋग्वेद

'तरणि सिषासति वाज पुरंध्या युजाआवइन्द्र पुरुहूत नमो गिरा नेमिं तष्टेव सुद्रू।' ऋग्वेद

दीर्घायुर्बलायुर्वा शुभजातायु ॐ रक्ष रक्ष अरिष्टनेमि स्वाहा।"

वामदेव शान्त्यर्थमनुविधीयते सोऽस्माकं अरिष्टनेमि स्वाहा।"

'अजितं जिनेन्द्र तद्वर्धमानं पुरुहूतमिंद्रं स्वाहा। दध तु दीर्घायुस्त्वाय बलायवर्चसे सुप्रजास्त्वाय रक्ष रक्ष रिष्टनेमि स्वाहा' ७७ १

ऋषभ एव भगवान् ब्रह्मा भगवता ब्रह्मणा स्वयमेवाचीर्णानि
ब्रह्माणि तपांसि च प्राप्त परं पदम् । आरण्यके

दर्शयन् वर्त्मवीराणां सुरासुर-नमस्कृत ।
नीतित्रयकर्ता यो, युगादौ प्रथमो जिन ॥ स्मृति
शिवपुराण

ऋषभात् भारतो जात वीरपुत्रशताग्रज ।
राज्ये अभिषिच्य भरत महाप्रव्राज्यमाश्रित ॥ ब्रह्माण्ड पुराण

परमात्मानमात्मान लसत् केवल निर्मलम् ।
निरंजन निराकार ऋषभ तु महाऋषिम ॥ स्कन्ध पुराण

पद्मासनसमासीन श्याममूर्ति दिगम्बर ।
नेमिनाथ शिवायेत्, नामचक्रस्य वामन ॥ प्रभास पुराण

सर्वज्ञ सर्वदर्शी च सर्वदेव नमस्कृत ।
छत्रत्रयीभिरापूज्यो मुक्तिमार्गमसौवदन् ॥ शिवपुराण

कैलासे विमले रम्ये ऋषभोऽयं जिनेश्वर ।
चकार स्वावतार यो सर्व सर्वगत शिव ॥ शिवपुराण

अष्टषष्टिषु तीर्थेषु यात्रायां यत्फल भवेत् ।
आदिनाथस्य देवस्य, स्मरणेनापि तद्भवेत् ॥ नागपुराण



# पुराणों में जैन तीर्थ वर्णन

रवताद्री जिना नमि युगादि विमलाचले ।
ऋषिणामाश्रमादेव, मुक्तिमार्गस्य कारणम ।।  महाभारत

वामनन रवत, श्रीनमिनाथाग्रे ।
बलिबन्धन सामर्थ्यार्थं तपस्तपे ।।  वामनावतार

  

